# सरल गीता

ग्रन्थ प्रकाशक समिति, काशी

ग्रन्थ-प्रकाशक समिति पु. सं. १.

# सरल गीता ।

(श्रीमद्भगवद्गीताका सरल हिन्दी अनुवाद)



How can a man learn to know himself? Never by meditating, but by doing. Endeavour to do thy duty, and thou wilt at once know what in thee lies.

*Goethe*

लेखक और प्रकाशक

**लक्ष्मण नारायण गर्दे ।**

ग्रन्थ-प्रकाशक समिति, काशी ।







( द्वितीय संस्करण ) संवत् १९७१ ( मूल्य १२ आने )

# प्रस्तावना ।

## ( प्रथम संस्करण )

श्रीमद्भगवद्गीताका सरल हिन्दी अनुवाद आज आप लोगोंकी सेवामें बड़े प्रेमसे उपस्थित करते हैं। इसे पढ़ने और इसपर विचार करनेके लिये आपको कष्ट देनेका एक विशेष कारण है और वह आपकी और हमारी दुरवस्था है । हम लोग यदि अपने देशकी दशापर विचार न करेंगे तो और कौन करेगा ?

हम हिन्दू लोग इस समय कितने गिरे हुए हैं इसका विचार करनेसे छाती फटने लगती है । संसारके सभी देश अपनी ऐहिक उन्नति कर विज्ञानका विचार कर रहे हैं और हम अभी खानेपीनेकी उलझनेसे ही फुरसत नहीं पाते; विज्ञानका क्या खाक विचार करेंगे !

इस समय अपनी उन्नतिका मार्ग स्पष्ट नहीं दिखायी देता। कोई कहता है मुसलमानोंको शुद्ध कर लो और अपनी संख्या बढ़ाओ और धर्मका प्रचार करो। कोई कहता है वर्णाश्रम धर्मकी स्थापना करो और कोई कहता है जन्मसिद्ध ब्राह्मणों और क्षत्रियोंके सामने शिर नवाओ। कोई कहता है खेतीकी उन्नति करो और कोई कहता है खेती छोड़ो—उसमें सिवा हानिके और कुछ न होगा ; और व्यवसाय-वाणिज्य करो; इ० । ऐसे समय आज हजारों वर्षोंसे जिस भगवद्गीताको हम मानते आये हैं उसकी भी सम्मति ले लेना हमारा कर्तव्य है।

हमें अपनी उन्नतिका मार्ग निष्कंटक करना है। इस लिये पहिले हमारा आदर्श स्थिर हो जाना चाहिये । आदर्श यदि सामने न रहे तो भटकनेकी संभावना है ।

भारतवर्षमे प्रधानतः दो प्रकारके विद्वान् हैं: एक वे लोग जो संस्कृतका ही अध्ययन करते हैं और नवीन आवश्यकताओंको

नहीं समझना चाहते: और दूसरे वे लोग है जो प्राचीन विचारोंको एकदम तलाक देकर नये सिरेसे—पाश्चात्य पद्धतिसे अपनी उन्नति चाहते हैं। एकके विचारसे पारमार्थिक उन्नति ही उन्नति है और दूसरेके विचारसे पारमार्थिक उन्नति अथवा प्राचीन सद्ग्रन्थोंके आदर्शका विचार छोड़ कर सांपत्तिक उन्नति करना ही पुरुषार्थ है। परन्तु पहिले विचारके लोग देशकालका विचार न करनेके कारण अपने अध्ययनका उपयोग नहीं कर सकते। और दूसरे विचारके लोग भारतवर्षमें वैसी ही अवस्था उत्पन्न करना चाहते हैं जैसी इस समय पाश्चात्य देशवासियोंकी है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि उनकी अवस्था हमारी वर्तमान अवस्थासे बहुत ही अच्छी है। परन्तु उसमें एक दोष है-वह यह है कि उससे संसारमें समता, स्वतंत्रता और एकता नहीं फैलती! जो देश चाहता है वह अच्छे बुरे मार्गसे अपनी उन्नति करता है। परन्तु हिन्दूओंका यह आदर्श नहीं है कि दूसरोंका माल हड़प कर स्वयं धनवान् हों। जिस उन्नतिमें ब्रह्म विचार नहीं वह उन्नति नहीं, मृगजल है—वह निरी माया है। सच्ची उन्नति वह है जिससे हृदय संतुष्ट हो; शरीर बलवान् हो, अपना धन कोई न लूटने पावे और दूसरा भी शान्ति और सुखके साथ जीवन निर्वाह करे। परन्तु इस विचारका इतना अतिरेक कदापि न होना चाहिये जितना भारतवर्षमें हुआ। समयका विचार करके ही उन्नतिका यत्न करना चाहिये।

संसारीक समता और एकताका आदर्श हमारे सामने वैदिक कालसे है। गीताका भी यही आदर्श है। परन्तु इस आदर्शपर विचार ही हम लोग करते रहे और आलसी बनकर हमने सर्वस्व खो दिया। उक्त उच्च आदर्श सामने रख कर हमें इस समय अपने अधिकारोंको समझ कर जीवन सुखी

बनानेका पूरा प्रयत्न करना चाहिये। गीता यह नहीं सिखलाती कि जंगलमें जाकर तपस्या करते रहो। गीता सिखलाती है कि परमात्माकी अधीनता स्वीकार करो। सब प्रकारके भयसे स्वतंत्र हो जाओ। ऐहिक उन्नति ही पारमार्थिक उन्नतिका मूल है। ऐहिक उन्नति क्या है? तेजस्वी और बलवान् शरीर, धन और अधिकार। जिसे अपनी संपत्तिपर अधिकार नहीं वह क्या कभी निरोगी और धनी बन सकता है? जिसका शरीर अपने काबूमें नहीं वह क्या पारमार्थिक उन्नति करेगा? इस लिये ऐहिक उन्नति ही प्रधान है। परन्तु ऐहिक उन्नति करते करते विलास और भोगमें बह जानेका डर रहता है। इसलिये परमात्माका विचार करते हुए इस उन्नतिका यत्न करना चाहिये।

गीताकारने उन कर्तव्योंपर बड़ा जोर दिया है जो हिन्दुओंके नित्य करनेके कर्तव्य हैं। इनका नित्य पालन करनेसे आत्म-विचार और संसारसे अपना संबंध ध्यानमें रहता है। इन कर्तव्योंको नित्य निर्वाह कर बल, तेज, आरोग्य और मानसिक उन्नतिका यत्न करनेसे मनुष्य कृतकार्य होता है। ऐसे मनुष्य जिस देशमें फैल जायंगे वह संसारके लिये आदर्श होगा। यह तो हुआ व्यक्तिगत कर्तव्य; परन्तु इतने ही महत्वका सामाजिक कर्तव्य भी है। जैसा समाज होगा वैसा ही उसका एक एक व्यक्ति होगा। इसलिये समाजकी उन्नति अवनतिका विचार कर समाजकी उन्नतिका उपाय करना प्रत्येक व्यक्तिका कर्तव्य है। इस कर्तव्यको पालन करनेसे ही मनुष्यकी बुद्धि विशाल और हृदय उदार होता है; और ब्रह्मसाक्षात्कारका यही मार्ग है।

इस प्रकार गीतामें ऐहिक और पारमार्थिक उन्नतिका एक ही साथ मार्ग बतला दिया गया है। जो लोग इससे लाभ उठावेंगे वे अपनी व्यक्तिगत उन्नति कर समाजके उद्धार कार्यमें

हाथ बटावेंगे।

इस समय देशकी और खास अपनी जो आवश्यकताएं हैं उन्हें पूर्ण करना ही हमारा कर्तव्य है। किस प्रकारसे यह कर्तव्य सिद्ध होगा इसका विस्तारपूर्वक विचार गीतामें किया गया है।

सरल गीता लिखनेमें गूढ़ विषयोंको सरल पद्धतिसे समझानेकी यथाशक्ति चेष्टा की गयी है इसलिये इसका नाम सरल गीता, उचित ही जान पड़ता है। इसके आगेके पृष्ठोंमें आप अनुवाद पढ़ियेगा तो आप ही मालूम हो जायगा कि कहांतक उद्देश्य सफल हुआ है। गीतारंभ करनेसे पहिले युद्धका पूर्व वृत्तान्त भी जोड़ दिया है जिसमें महाभारतसे गीताका संबंध प्रकट हो। अन्तमें गीताके सिद्धान्तोंका लेखरूपसे संक्षेपमें विवेचन किया है जिसमें एक बारके अनुवाद पाठसे जो बातें समझमें नहीं आतीं वे साधारण पाठकोंकी भली भांति समझमें आ जाय।

श्रीमद्भगवद्गीताको हम भारतवासी अपना धार्मिक ग्रन्थ मानते हैं। हजारों लोग उसका नित्य पाठ करते हैं। ऐसे ग्रन्थके विषयमें लोगोंको जितनी अधिक बातें मालूम होंगी उतना ही अधिक कल्याण होगा। इस दृष्टिसे यह यत्न किया गया है—उसका फल हम अपने उन्हीं देशबंधुओंको समर्पित करते हैं जिनका और हमारा स्वार्थ एक ही है।

काशी, ता० २० दिसम्बर १९१२. } विनीत—
लक्ष्मण नारायण गर्दे।

# प्रस्तावना।

## ( द्वितीय संस्करण। )

प्रथम संस्करण हमने जिस प्रेमसे आप लोगोंको भेंट किया उसी प्रेमसे उसे आप लोगोंने अपनाया इसलिये दूने उत्साहसे आज दूसरा संस्करण प्रकाशित करते हैं। इस संस्करणमें 'पूर्ववृत्तान्त' बढ़ा दिया गया है और वह पहिलेसे अधिक मनोरंजक भी हुआ होगा; अनुवादकी भाषामें थोड़ा परिवर्तन कर दिया है और वह पहिलेसे और भी सरल करनेकी चेष्टा की है। आशा है, तीसरा संस्करण भी शीघ्र ही निकालना पड़ेगा; क्योंकि अब भारतके मोहकी रात समाप्त होकर अभ्युदयकालकी पौ फटनेका समय है और इसलिये अब गीतामृतकी जाह्नवी भारतवासियोंका चित्त अवश्य हरण करेगी।

काशी, भाद्रपद शुक्ल ११ शी
सं १९७१

विनीत-
लक्ष्मण नारायण गर्दे।

# पूर्ववृत्तान्त ।

कुरु, दुष्यन्त, भरत, ययाति, पुरु, प्रतीप, आदि मनस्वी और पुण्यात्मा राजाओंके जन्मसे पुनीत हुए कुरुकुलमें शान्तनु नामक राजा भी बहुत प्रसिद्ध हुआ। उसने अपने पिता प्रतीपकी आज्ञासे गंगा नाम्नी स्वर्गांगनासे विवाह किया था। विवाहसे पूर्व गंगाने उससे यह शर्त करा ली थी कि यदि तुम मेरे किसी कार्यसे कुपित होगे तो मैं तुम्हें छोड़कर चली जाऊंगी। गंगासे शान्तनुको आठ पुत्र हुए। परन्तु सातको तो गंगाने गंगाप्रवाहमें बहा दिया। आठवेंको भी वह बहा देना चाहती थी परन्तु शान्तनुको इस समय अपनी शर्तका स्मरण न रहा और क्रुद्ध होकर उसने गंगाको बहुत कुछ भलाबुरा सुनाया। इसपर गंगा उसे छोड़कर चली गयी। शान्तनुको इससे बहुत दुःख हुआ। परन्तु आठवें पुत्रके प्राण बचे। इसका नाम देवव्रत रखा गया। शान्तनुने इसे युवराज्याभिषेक कराया और उस समयकी प्रथाके अनुसार वेदादि और शस्त्रास्त्र विद्या सिखानेका प्रबन्ध कर दिया।

एक दिन यमुना नदीके तीरपर शान्तनु टहल रहा था। वहां उसने सत्यवती नामकी एक धीवर कन्याको देखा। देखतेही उसके रूप और लावण्यपर वह इतना मुग्ध हो गया कि तुरत उसके पिताके पास जाकर उसने उसके साथ विवाह करनेकी अपनी इच्छा प्रकट की। धीवरने कहा कि यदि आप सत्यवतीसे होनेवाले पुत्रको ही अपना उत्तराधिकारी और युवराज बनानेकी प्रतिज्ञा करें तो मैं राजी हूं। शान्तनुको अब चिन्ता पड़ी कि प्रियपुत्र देवव्रतके अधिकारपर पानी फेर देना कैसे हो सकता है और यदि ऐसा न करूं तो सत्यवती भी मुझे नहीं मिलनेकी!

वह उदास होकर घर लौट आया ! पिताका उदास चेहरा देख-कर देवव्रतने इसका कारण पूछा । पर शान्तनुने टालटोलकी बातें कहकर असल बात छिपा रखी । तब एक वृद्ध मंत्रीसे देवव्रतको सब हाल मालूम हुआ । देवव्रत तुरन्त उस धीवरके पास गया और उससे बोला कि मैंने राजपाट त्याग दिया–सत्य-वतीका पुत्र ही अधिकारी होगा । पर धीवरने सोचा कि इसने राज भले ही छोड़ दिया पर इसके लड़के थोड़ेही ऐसा करनेवाले हैं । देवव्रतने धीवरके इस आशयको जानकर प्रतिज्ञा की कि, **मैं आजन्म ब्रह्मचारी बना रहूंगा** । यह सुनकर धीवरने सत्यवतीको राजासे ब्याह देना स्वीकार किया । देवव्रतकी यह पितृ-भक्ति और स्वार्थत्याग देखकर तथा पिताके सुखके लिये राज्य-वैभव और स्त्रीसुख आजन्म न भोगनेकी घोर प्रतिज्ञा सुनकर आकाशसे देवताओंने पुष्पवृष्टि की और 'भीष्मोऽयं' यह आकाशवाणी भी हुई । अनन्तर भीष्म अपनी माता–सत्यवती को रथपर बैठाकर पिताके पास ले आये । पुत्रका यह व्यवहार देखकर शान्तनुने उसे 'इच्छामृत्यु' का वर दिया ।

सत्यवतीके चित्रांगद और विचित्रवीर्य नामक दो पुत्र हुए । विचित्रवीर्यके बचपनमें ही शान्तनुका देहान्त हुआ । तब भीष्मने चित्रांगदको सिंहासनपर बैठाया और आप राजकार्य करने लगे । परन्तु चित्रांगद नामकेही एक गन्धर्वसे कुरुक्षेत्रमें उसका तीन वर्ष बराबर युद्ध हुआ और अन्तमें चित्रांगदकी वहां मृत्यु हुई । तब विचीत्रवीर्य सिंहासनपर बैठे । काशीराज-की अंबिका और अंबालिका नाम्नी कन्याओंसे इनका विवाह हुआ । परन्तु सात ही वर्ष स्त्री और राज्यका सुख भोगकर विचि-त्रवीर्य परलोक सिधारे । तब सत्यवती बहुत ही शोकाकुल हुई और अब भीष्मको छोड़ राज्यका कोई सहारा न देख उसने

भीष्मसे कहा:-" मेरे दोनों पुत्र विना सन्तान ही इह लोकसे चले गये हैं; अब कुलकी सन्तानवृद्धि और राजका हित तुम्हारे ही ऊपर निर्भर है। इसलिये तुम नियोगसे इन कन्याओंके सन्तान पैदा करो अथवा स्वयं राज्याधिकारी हो विवाह करके भारतकुलकी रक्षा करो।" परन्तु भीष्मने अपनी प्रतिज्ञा भंग न की। उन्होंने कहा:—" सत्यवती, सत्य और धर्मको इस प्रकार त्याग न दो। पंच महाभूत भी एक बार अपने गन्ध, रूप, स्पर्श आदि गुणोंको छोड़ देंगे, सूर्यका तेज भी नष्ट हो जायगा, चन्द्र अपनी शीतलताको छोड़ देगा; पर मैं कदापि अपने सत्य व्रतसे विचलित न हूंगा।

परित्यजेयं त्रैलोक्यं राज्यं देवेषु वा पुनः।
यद्वाप्यधिकमेताभ्यां न तु सत्यं कथं चन॥

**साक्षात् त्रैलोक्यके राज्यके लिये अथवा उससे भी श्रेष्ठ किसी सुखके लिये मैं सत्यको न छोडूंगा!"**

देशोद्धारके लिये ऐसे ही सत्यव्रती महात्माओंकी आवश्यकता होती है। भीष्मने सत्यवतीको किसी वेदवेत्ता और तपोनिष्ठ ब्राह्मणसे नियोग द्वारा पुत्रोत्पत्ति करानेकी सलाह दी। तदनुसार कृष्ण द्वैपायन महर्षि वेदव्याससे सत्यवतीने प्रार्थना की और व्यासजीने नियोग विधिसे अंबिकासे धृतराष्ट्र, अंबालिकासे पांडु, और अंबिकाकी दासीसे विदुरको जन्म दिया। व्यासजीने कह दिया था कि गर्भ धारणके समय जिसकी जैसी दशा रहेगी वैसे ही पुत्र उत्पन्न होंगे, तदनुसार धृतराष्ट्र जन्मांध, पांडु पीले रंगका (और इसीलिये उसका नाम पांडु हुआ) और विदुर सद्गुणी, धर्मात्मा और बुद्धिमान् हुआ।

भीष्मने अपने तीनों भतीजोंका यथायोग्य लालन-पालन करके उन्हें तपस्वी और ज्ञानी मुनियों द्वारा वेद, इतिहास, पुराण, नीतिशास्त्र, धनुर्विद्या तथा अस्त्रविद्यामें निपुण किया । तीनों बालक जब बड़े हुए तब भीष्मने उन्हें राज्य सौंप देना चाहा और और धृतराष्ट्र जन्मान्ध तथा विदुर दासीपुत्र थे इसलिये राज्य-धिकारी होनेके लिये उन्हें अयोग्य जान भीष्मने पांडुको राजा बनाया । गांधार देशके राजा सुबलकी कन्या गान्धारीसे धृतराष्ट्रका विवाह हुआ । इस गांधारीके विषयमें भारतमें कहा है कि इसने जब सुना कि, मेरे भावी पति अंधे हैं तो उसने भी ( यह सोच कर कि जब मेरे पति दृष्टिसुखसे वंचित हैं तो मुझे भी उसकी क्या आवश्यकता है ? ) उस दिनसे देह छोड़नेतक अपनी आंखों-पर पट्टी बांध रखी थी !! पांडुके दो विवाह हुए । एक राजा कुन्तीभोजकी लड़की कुन्तिके साथ और दूसरा मद्रदेशकी राज-कन्या माद्रीके साथ । विदुरका विवाह देवक नामके राजाकी पारसवी कन्याके साथ किया गया । पांडुने कुन्तिको स्वयंवरमें और माद्रीको दिग्विजय करके प्राप्त किया था । इस दिग्विजयके पश्चात् पांडु राजा मृगया करनेके हेतु हिमालयके एक बनमें चला गया । दोनों स्त्रियां भी साथ थीं । वहीं पांडुके पांच पुत्र हुएः युद्धिष्ठिर, भीष्म और अर्जुन कुन्तिसे, तथा नकुल और सहदेव माद्रीसे । कुछ काल उपरान्त वहीं पांडुका देहान्त हुआ और माद्री पतिके साथ ही सती जाकर स्वर्गलोक सिधार गयी । यह वृत्तान्त शतशृंग पर्वतपर हुआ । वहांके ऋषि लोग कुन्ति और उसके पांचों बेटोंको भीष्मके पास ले आये । जब पांडु और माद्रीके स्वर्गारोहणका समाचार मालूम हुआ तब भीष्म, धृतराष्ट्र और विदुरने उनकी उत्तरक्रिया की । सत्यवती अपनी दोनों बहुओंको साथ ले तपोवनमें चली गयी । इधर धृतराष्ट्रके

एक सौ पुत्र, एक दासीपुत्र और एक कन्या हुई। सबसे बड़े पुत्र-का नाम दुर्योधन रखा गया।

अब धृतराष्ट्रके एक सौ पुत्र और पांच पांडव एक साथ रहने लगे। पांडव हिमालयमें पले थे और कौरव राजमहलमें। इससे बचपनकी धींगाधींगी, कुस्तीकसरत और तरह तरहके खेलोंमें पांडवोंको कौरव नहीं पा सकते थे। विशेष कर, भीम, जो सबसे बली था, बड़ा उत्पाती था और मौके बेमौके कौरवोंको खूब तंग करता था। पांच पांचको बगलमें दबाकर नदीमें गोता लगाता और जब उनका दम घुटने लगता तो छोड़ देता। उसी प्रकार जब कौरव पेड़पर चढ़ते तो यह जवान नीचे से पेड़को पकड़ कर इस जोरसे हिलाता कि कौरव पटापट नीचे गिर पड़ते थे। इस तरह एक नहीं अनेक प्रकारसे वह इन्हें तंग करता था। इससे कौरव, विशेष करके दुर्योधन बचपनसे ही पांडवों से, खासकार भीमसे मनही मन कुढ़ा करता था। एक दिन उसने जलक्रीड़ाके निमित्त गंगा किनारे जानेका निश्चय किया और पांडवोंको भी वहां बुलाया। नदीतीरके बागमें भोजनका प्रबन्ध हुआ। वहां भीमको जो थाली परोसी गयी थी उसमें दुर्योधनने कालकूट विष मिला दिया था, इसलिये कि भीम किसी प्रकारसे मर जाय तो पीछा छूटे। भीमका हृदय स्वच्छ था—उसे क्यों सन्देह होने लगा? उसने खूब भोजन किया। भोजनके पश्चात् सब लोग नदीमें उतरे। बहुत देरतक तैरने के बाद निकल आये और कपड़े पहिनकर रातको वहीं बागमें सो रहे। परन्तु भीमपर विषने असर किया और वह वहीं तटपर पड़ा रहा। दुर्योधनने मजबूत बेलियोंसे उसकी गठरी कसके बांध कर उसे नदीमें ढकेल दिया और आप भी बागमें चला आया। दुसरे दिन सबेरे कौरव घर आये; परन्तु पांडव भीमको ढूंढने

लगे। उन्होंने बागमें, नदीकिनारे और आस पास चारों तरफ तलाश किया पर कहीं पता नहीं चला! आखिर यह सोचकर कि वह शायद घर चला गया हो, घर आये। पर जब वहां भी न देखा तो उन्हें बड़ा दुःख हुआ। कुन्तिके शोकका तो पारावार न रहा। उसे विदुरने समझाया कि भीमके आयुकी डोर बहुत मजबूत है- कहीं न कहीं वह सुरक्षित है इसमें सन्देह नहीं। और वास्तवमें ऐसाही हुआ। दुर्योधनने जब उसे ढकेल दिया तो वह नीचे थाहमें जा बैठा। वहां बड़े बड़े सांपोंने उसे डंस लिया जिससे 'विषस्य विषमौषधम्' के अनुसार उसका विष उतरा। जब वह होशमें आया तो सारी कथा उसे याद आयी और एकबार अपने पितामह वासुकिके यहांसे अमृत पान करके घर चला आया। उसने सारी कथा युधिष्ठिरको कह सुनायी। युधिष्ठिरने दुर्योधनकी इस करतूतको छिपा रखनेकी सलाह दी। इसके बाद फिर एकबार दुर्योधनने भीमके भोजनमें विष मिलाया था। पर उसका उसपर कुछ भी असर न हुआ क्योंकि वासुकीके यहां उसने अमृत पीया था। ईश्वरकी कृपा होती है तो इसी प्रकारसे बिषका अमृत होता है।

इस प्रकार उधमउत्पातमें दिन बीत जाना अनुचित समझकर धृतराष्ट्रने इन सबको कृपाचार्यके पास धनुर्विद्या सीखनेके लिये भेज दिया। कुछ काल पश्चात् द्रोणाचार्यके हस्तलाघवकी विख्याति सुनकर भीष्मने उन्हींको इन बालकोंको अस्त्रविद्या सिखानेके लिये नियुक्त किया। अर्जुनकी बुद्धिमत्ता, ग्राहकशक्ति और चतुर्य देखकर द्रोणाचार्य बहुत ही प्रसन्न हुए। अर्जुन वारुणास्त्रकी परीक्षामें उत्तीर्ण हुआ; उसने अंधेरेमें निशाना मारनेका अभ्यास करके 'शब्दवेधित्व' हस्तगत किया। अस्त्र-निक्षेपके समय अर्जुनकी एकाग्रता पूर्ण हुआ करती थी। इन सब

बातोंसे आचार्य प्रसन्न थे। । एक बार गंगास्नान करते हुए द्रोणाचार्यका पैर किसी घडियालने पकड़ लिया। उस समय अर्जुनने ही अपने शब्दवेधित्वका उपयोग करके पानीमें तीर छोड़ा और घडियालको जानसे मार डाला। एक दिन अपने शिष्योंका कौशल भीष्म, धृतराष्ट्र आदिको दिखलानेकी इच्छासे द्रोणाचार्यने नगरके बाहर एक बड़ी रंगभूमि तैयार करायी। वहां सब राजपुत्रोंने अपना अपना युद्धकौशल दिखलाया। दुर्योधन और भीमके बीच गदायुद्ध हुआ। जब दोनों ही जान लड़ाकर लड़ने लगे तब द्रोणाचार्यने अश्वत्थामाको भेजकर उन्हें अलग कर दिया। अर्जुनके आते ही लोग जयघोष करने लगे। सब राजपुत्रोंसे इसकी विशेष कुशलता देखकर लोग उसकी प्रशंसा करने लगे। परन्तु दुर्योधनादि कौरवोंकी द्वेषाग्नि इससे भभक उठने लगी। इसी बीच रणांगणमें कर्ण उतर पड़ा। उसने कहा;-"अजी, क्या डींग हांकते हो, तुमने जो जो काम कर दिखाये हैं वे मैं भी तुमसे अच्छी तरहसे कर दिखाता हूं।" यह कहकर अर्जुनके सारे कौशल उसने भी दिखा दिये। यह देखकर दुर्योधन बड़ा प्रसन्न हुआ। अर्जुनने कर्णसे कहाः-'तुम्हे तो यहां किसीने बुलाया नहीं था।' कर्ण बोलाः-'रंग भूमि सबके लिये एकसी है; जो चाहे, यहां आ सकता है। अगर कुछ मनमें हो तो बातोंसे नहीं, बाणोंसे कर दिखाओ!' युद्ध नियमके अनुसार द्वंद्वयुद्ध होना निश्चय हुआ। परन्तु कृपाचार्यने कहाः-"जो स्वयं राजा नहीं है और जिसका जन्म हीन जातिमें हुआ है उसके साथ अर्जुन युद्ध न करेगा।" इसपर दुर्योधन बोलाः—"केवल उत्तम कुलमें उत्पन्न होनेसे ही किसीमें राजाकी योग्यता नहीं आती। राजाओंकी योग्यता जन्म, शौर्य और सेनापतित्व, इन तीन गुणोंसे समझी जाती है। अर्जुन यदि बिना राजवाले क्षत्रियसे युद्ध करना

नहीं चाहता तो मैं अभी कर्णको अंगदेशका राजा बनाता हूं।" यह कहकर उसने वहीं उसे राज्याभिषेक कराया और कर्णने भी शपथ की कि मैं आजन्म कभी दुर्योधनका साथ न छोडूंगा। फिर भीमने भी कर्णको मर्म्मभेदी बातें कहीं जिससे युद्ध होनेमें सन्देह न रहा। पर सूर्यास्त हो जानेके कारण सब लोग अपने अपने घर चले गये।

सब शिष्योंका अध्ययन पूर्ण होनेपर द्रोणाचार्यने उनसे गुरुदक्षिणा मांगी। उन्होंने उन्हें पांचाल देशपर भेजा और द्रुपद राजाको जीते जी पकड़ लानेकी आज्ञा दी; क्योंकि राजमदसे उन्मत्त होकर उसने द्रोणाचार्यका (जो इसके गुरुबन्धु थे) अपमान किया था। पहिले कौरव चढ़ गये; पर अर्जुन ही द्रुपद राजाको कैद कर ले आया। द्रोणने आधा राज्य उसे वापस देकर बिदा किया। अस्तु।

सब भाइयोंमें युधिष्ठिर बड़े थे इसलिये धृतराष्ट्रने उन्हें युवराज कर अभिषेक किया। दुर्योधनके साथ ही भीम भी बलरामसे गदायुद्ध सीख रहे थे। नकुल भी चित्रयोधी और अतिरथीके नामसे विख्यात होने लगे। और अर्जुन तो धनुर्धरोंमें श्रेष्ठ ही समझे जाते थे। सौवीर, यवनाधिपति और दाक्षिणात्य और पाश्चात्य राजाओंको पांडवोंने जीत लिया। यह सब दुर्योधनादि कौरवोंके हृदयमें बहुत ही सालता था। धृतराष्ट्र और कौरव सोचने लगे कि किस प्रकारसे पांडवोंका नाश हो। कणिक नामके एक धूर्तकी सलाहसे उन्होंने वारणावतमें लाखका घर तैयार किया और धृतराष्ट्रने पांडवोंसे कहा कि वारणावतमें महादेवजीका उत्सव है वहां तुम लोग भी कुन्तिके साथ जाओ। युधिष्ठिरके मनमें सन्देह अवश्य उत्पन्न हुआ था; परन्तु बड़ोंकी आज्ञाके सामने शिर झुकाना ही चाहिये इसलिये पांडव वहां गये और

लाक्षागृहमें टिके। विदुरकी बुद्धिमानीसे पांडव वहांसे बचे। नहीं तो कौरवोंने उसमें आग लगा कर उन्हें जला डालना चाहा था। विदुरने समयपर ही युधिष्ठिरको सूचित किया कि ऐसी ऐसी बात है तो अन्दर ही अन्दर सुरंग खोदकर जंगलकी ओर रास्ता बना लो। ऐसा ही किया गया। जाते हुए भीमने घरमें आग लगा दी। जिस दुष्ट पुरोचन द्वारा वह मकान बनाया गया था वह उस समय वहीं सो रहा था; और चार बाहरके लोग थे जिनमें एक स्त्री थी। दूसरे रोज सवेरे घर जल कर खाक हुआ और उसमें पांच लाशें पड़ी हुई देखकर सब लोगोंने यही समझा कि पांडव जल गये। धृतराष्ट्रने राजाके योग्य उनकी उत्तरक्रिया भी कर डाली। परन्तु पांडव वहांसे निकल कर जंगलमें आये। वहां भीमने हिडिंब नामक राक्षसका वध किया। वहांसे एकचक्रानगरीमें आये। वहांके लोगोंको बकासुर नामक राक्षस और उसके साथी बहुत ही सताया करते थे। भीमने इन्हें भी मार डाला। फिर पांचालदेशमें द्रौपदी नामी राजकन्याके स्वयंवरका समाचार पाकर पांडव वहां गये। इस समय वे ब्राह्मणवेशमें थे। वहां अर्जुनने, घूमते हुए चक्रके छिद्रमेंसे तीर पार करके मछलीको नीचे गिरा दिया। इस प्रकार स्वयंवरमें सफलकाम हो पांडव द्रौपदीके साथ वहांसे उठे। परन्तु क्षत्रियोंने युद्ध आरम्भ किया। अर्जुनने कर्णको और भीमने शल्यको परास्त किया। श्रीकृष्णने सबको समझाया कि उसने अपने पराक्रमसे द्रौपदीको पाया है—लड़ने भिड़नेका कोई काम नहीं। फिर एक अच्छे मुहूर्तपर पांडवोंसे द्रौपदीका विवाह भी हो गया।

लाक्षागृहसे पांडव बच कर चले गये और ब्राह्मणवेशमें द्रुपदराजाके यहां जाकर उन्होंने द्रौपदीके स्वयंवरमें मत्स्यभेद भी किया यह सुनकर दुर्योधनादि कौरव अपने करम ठोकने लगे।

दुर्योधन इस सोचमें डूब गया कि अब किस प्रकारसे इन पांडवोंका नाश हो। कर्णने एकदम द्रुपद देशपर चढ़ जाने और पांडवोंको गिरफ्तार करनेकी सलाह दी। पर भीष्म, द्रोण तथा विदुरकी सम्मति न पाकर धृतराष्ट्रने ऐसा न होने दिया। कौरवोंकी ओरसे विदुर द्रुपद राजाके यहां गये और उन्हें ले आये। तब धृतराष्ट्रने पांडवोंसे और कौरवोंसे युद्ध न हो इसलिये पांडवोंको खांडवप्रस्थ प्रदेश दे दिया और कौरवोंको हस्तिनापुरमें रहकर राज्य करनेकी आज्ञा दी। उसके अनुसार पांडवोंने इन्द्रप्रस्थ नगरी निर्माण की और धर्म तथा न्याय पूर्वक वे राज्य करने लगे।

एक दिनकी कथा है कि पांडवोंके आयुधागारमें द्रौपदीके साथ धर्मराज एकान्तमें बैठे थे। ऐसे समय अर्जुनको यह आवाज सुनायी दी कि '**प्रजासे कर लेकर जो राजा उसके प्राण और सम्पत्तिकी रक्षा नहीं करता वह राजा अत्यन्त पापी है।**' यह सुनकर अर्जुनने अनुसन्धान किया तो उसे मालूम हुआ कि एक ब्राह्मणकी गौओंको चोर चुरा ले गये हैं जिससे दुखित होकर वह सहायताके लिये चिल्ला रहा है। अर्जुन अपने शस्त्र लेनेके लिये आयुधागारमें जाने लगा; पर जब उसे मालूम हुआ कि वहां द्रौपदीके साथ धर्मराज एकान्तमें बैठे हुए हैं तो थोड़ी देर बड़े सोचमें पड़ा कि अब प्रजापालन करें या धर्मराज-द्रौपदीका एकान्त भंग करनेके पापसे बचें। पांडवोंने द्रौपदीके विषयमें यह तै किया था कि पांडवोंमेंसे प्रत्येक भाई द्रौपदीके साथ सालमें २ महीने और १२ दिन संबंध रखा करे और यदि एक भाईके द्रौपदीके साथ एकान्त करते हुए दूसरा भाई वहां जाय तो वह १२ वर्ष वनवास करे। परन्तु अर्जुनने सोचा कि **क्षत्रियके लिये सब कर्त्तव्योंसे प्रजाका पालन और दुष्टोंका**

नाश ही श्रेष्ठ कर्त्तव्य है; उसे करते हुए कैसी ही विपत्ति क्यों न झेलनी पड़े, क्षत्रियको उसे झेलना ही चाहिये। यह सोचकर वह नेखटके अन्दर चला गया और अपने शस्त्र लेकर ब्राह्मणकी रक्षाके लिये दौड गया। ब्राह्मणकी गौओंको लौटा लाकर उसने चोरोंको दंड दिया। वापस आकर उसने युधिष्ठिरसे कहा कि मैंने नियम भंग किया है इसलिये १२ वर्ष वनवास करूंगा। धर्मराजने कहा, 'कोई हरज नहीं है, मैं नहीं चाहता कि तुम वनमें जाओ।' परन्तु अर्जुनने कहा, नहीं, मैं अवश्य जाऊंगा। आपहीने मुझे उपदेश दिया है कि " धर्म, सत्य, प्रतिज्ञा और वचनका पालन करनेका अवसर आनेपर कोई बहाना ढूंढ़कर टालमटोल करना क्षत्रियका काम नहीं " यह कहकर वह वनमें चला गया। इस वनवासमें उसने सब तीर्थोंके दर्शन किये और देशाटण करते हुए चित्रांगदा और श्रीकृष्णकी बहिन सुभद्रासे विवाह कर लिया। अन्तमें खांडववनको जलानेमें अग्निकी सहायता करके मयासुर नामक एक अत्यन्त कुशल शिल्पीके साथ राजधानीको लौट आया। इसी मयासुरने नाना देशोंसे तरह तरहके पत्थर और रत्न लाकर इन्द्रप्रस्थमें पांडवोंके लिये एक अत्युत्तम सभागृह तैयार कर दिया।

सभागृह तैयार होनेपर उसके प्रवेश-समारंभके लिये युधिष्ठिरने श्रीकृष्ण और देशदेशान्तरके राजाओंको निमन्त्रित किया और बड़ी धूमधामसे सभारंभ समाप्त होनेपर राजा युधिष्ठिर नारदजीके उपदेशसे राजसूय यज्ञ करनेका विचार करने लगे। श्रीकृष्णने भी इसमें पूर्ण सम्मति दी। पहिले जरासन्धको मार

कर पांडवोंने चारों दिशाओंके राजाओंको जीत लिया। फिर राजसूय यज्ञ आरंभ हुआ जिसमें स्वयं व्यासजीने ब्रह्माका काम किया था। यज्ञमें अग्रपूजा श्रीकृष्णकी हुई यह देखकर शिशुपालको बड़ा क्रोध आया और उसने यज्ञभंग करनेकी चेष्टा की परन्तु श्रीकृष्णने उसका वध कर यज्ञका कार्य निर्विघ्न समाप्त किया। धर्मराजको सार्वभौम सम्राटकी पदवी प्राप्त हुई। इस प्रकार यज्ञ समाप्त होनेपर सब ब्राह्मण तथा राजा लोग अपने अपने घर गये। जाते हुए व्यासजी कह गये थे कि,

दुर्योधनापराधेन भीमार्जुनबलेन च ॥
त्वमेकं कारणं कृत्वा कालेन भरतर्षभ ॥
समेतं पार्थिवं क्षत्रं क्षयं यस्याति भारत ॥

तुम्हारे निमित्तसे, दुर्योधनके अपराधसे और भीम तथा अर्जुनके पराक्रमसे कुछ समयमें इन सब राजाओं और क्षत्रियोंका संहार होनेवाला है। यह सुन धर्मराज बहुत उदास हुए और तबसे उन्होंने निश्चय किया मैं शत्रु-मित्रका भेद-भाव न रखूंगा और किसीसे कटुवचन भी न कहूंगा।

यज्ञ समाप्त होनेके बाद दुर्योधन सभागृह देखनेके निमित वहां रह गया था। शोभा देखता हुआ वह घूम रहा था—कहीं स्फटिकके फर्शको देखकर उसने समझा कि यहां जल है और अपनी धोतीको ऊपर कर लिया और कहीं जलको देखकर स्फटिक भूमिके भ्रमसे उसमें गिर पड़ा! बन्द किया हुआ स्फटिकका दरवाजा खुला जान कर वह अन्दर जाने लगा तो उसका शिर उससे टकरा गया! खुले दरवाजेको बन्द समझ कर खोलनेकी चेष्टामें उसे दंडवत ही करना पड़ा! उसकी दशा देखकर भीम अर्जुन आदि पांडव और द्रौपदी आदि उनकी स्त्रियां भी हंस पड़ीं। इस हंसीने उसकी छातीमें घर कर लिया।

पांडवोंकी सम्पत्ति, कीर्ति, वैभव, भिन्न भिन्न राजाओंसे मिली हुई भेंट और अपना बुरा हाल देखकर डाहसे उसकी छाती जल उठी। उसने अपने मामा शकुनिसे कहा भी कि अगर यह सारी सम्पति मुझे किसी न किसी उपायसे न मिली तो मैं आत्महत्या करूंगा। मामाने दिलासा देकर कहा,-" धर्मराज द्यूतके खेलाडी हैं पर ऐसे पटु नहीं हैं। पर द्यूतके लिये बुलाया जाय तो नाहीं न करेंगे। इस दाममें अगर वे फंसे तो फिर मार लिया है।" फिर हस्तिनापुरमें आकर दुर्योधनने धृतराष्ट्रको अपने अनुकूल बना लिया और पांडवोंको द्यूतके निमित्त बुला भेजा। युधिष्ठिर द्यूत खेलनेके आह्वानसे कभी पीछे नहीं हटते थे। समयपर पांडव आ गये और जुआ शुरू हुआ। इस जुएमें युधिष्ठिर अपनी सारी सम्पत्ति, राज्य और अन्तमें अपने भाई और सती दौपदी भी हार गये। द्रौपदीको केश पकड़कर दुःशासन कौरवोंकी सभामें ले आया! द्रौपदीको दासी कहकर बार बार पुकारने लगे! दुर्योधनने उसे अपनी पालथीपर बैठनेके लिये कहा! दुःशासन उसकी धोती उतारने लगा। परन्तु भगवान श्रीकृष्णने द्रौपदीकी लाज रखी यह कथा हिन्दूमात्रको ज्ञात है। भीमसेनने प्रतिज्ञा की कि मैं दुर्योधनकी इस पालथीको अपने गदासे चूर्ण न करूं और इन कौरवाधमोंके वक्षस्थल विदीर्ण करके उनका रक्त प्राशन न करूं तो मुझे रौरव नरक प्राप्त हो सभी पांडवोंने अपने अपने मनमें विचार कर रखा था कि समय आनेपर इसका बदला अच्छी तरहसे लिया जायगा। अन्तमें धृतराष्ट्रको भय हुआ कि इसका परिणाम अनिष्ट होगा; इसलिये उसने द्रौपदीको समझाना आरंभ किया और वर मांगनेके लिये कहा। द्रौपदीने पहला वर यह मांगा कि धर्मराजको दासत्वसे मुक्त कीजिये। जब धृतराष्ट्रने फिर दूसरा वर मांगनेके लिये कहा तब द्रौपदीने" अब सब पांडवोंको

रथ और शस्त्रास्त्रके साथ मुक्त कीजिये " यह वर मांगा । तीसरा वर मांगनेके लिये भी जब धृतराष्ट्रने कहा तब द्रौपदी बोली " क्षत्रिय दोसे अधिक वर नहीं मांगते ; मेरे पति दास्य-मुक्त होकर और सब अपने पराक्रमसे ही प्राप्त करेंगे । " इस प्रकार दास्यमुक्त होकर पांडव सोचने लगे कि अब क्या करना चाहिये । भीमसेनने कहाः—" अभी मैं इन शत्रुओंका संहार किये डालता हू ; फिर धर्मराज सुखसे पृथ्वीका राज्य करें । परन्तु धर्मराजको यह बात पसंद न आयी । वे धृतराष्ट्रके समीप गये और नमस्कार करके उन्होंने कहा, " अब क्या आज्ञा है ? चाहे कुछ भी हुआ हो, आपकी आज्ञाके पालनमें हम लोग कभी न चूकेंगे । " इसपर धृतराष्ट्रने कहा-" जाओ अब इंद्रप्रस्थमें जाकर सुखपूर्वक राज्य करो । दुर्योधनके अपराध मेरे लिये क्षमा करो । " इतने परिश्रम और चातुर्यसे प्राप्त किया हुआ राज्य इस बुड्ढेने एक क्षणमें दे दिया यह देख कर कौरवोंको चिन्ता पड़ी । अब तो पांडवोंको इस प्रकार छोड़ना सांपको पालना है यह सोचकर उन्होंने फिर उन्हें द्यूतके लिये बुलाया । इस बार यह शर्त हुई कि जो हारेगा वह १२ वर्ष वनवास और १ वर्ष अज्ञात वास करे । पांडव हारे । उन्होंने अपने राज वस्त्र उतार कर वल्कल पहिने और बनका मार्ग लिया । सबके आगे युधिष्ठिर, उसके पीछे भीम, अर्जुन, नकुल सहदेव, द्रौपदी और धौम्य इस क्रमसे वे राह चलने लगे । भीमने अपने हाथोंसे आंखें बन्द की थीं, भीम अपनी भुजाओंको देख रहा था, अर्जुन मार्गपर बराबर बालू फेंकता हुआ चल रहा था, सहदेवने अपने मुंहमें कारिख पोत लिया था, नकुलने सारे शरीरमें मट्टी लगा ली थी, द्रौपदी केश छोड़कर और उन केशोंसे अपने मुंह छिपाकर रोती हुई चल रही थी; और धौम्य उत्तर-

क्रियाके याम्य साममंत्र पढ़ रहे थे ! इसका मतलब विदुरने धृतराष्ट्रको समझाया कि अपनी क्रोधदृष्टिसे कौरव जलकर खाक न हो जायं इसलिये धर्मराजने आंखें बन्द कर ली थीं, सतीको सताकर राज्य छीननेवाले शत्रुओंके दांत खट्टे करनेका अवसर इन भुजाओंको कब प्राप्त होगा इस सोचसे भीम अपनी भुजाओंको देख रहा था, बालूके कणोंके समान असंख्य बाणोंसे युद्धमें शत्रुओंको जर्ज्जर करनेका संकल्प दिखलानेके लिये अर्जुन बालू फेंक रहा था, इस संकटमें मुझे कोई न पहचाने इसलिये सहदेवने कालिख पोत लिया था, राहमें अपने सौन्दर्यको देखकर स्त्रियां मुग्ध न हों इसलिये नकुलने शरीरमें मट्टी लगा ली थी, जिस प्रकार मैं इस समय रोती हुई जा रही हूं वैसी ही कौरवोंकी स्त्रिां अपने पुरुषोंके मुर्दे गिरनेपर छाती पीटती हुई जायंगी यह दिखलानेके लिये द्रौपदी केशोंसे मुंह छिपाकर रो रही थी, और युद्धमें कौरवोंका वध होनेपर उनकी दहनक्रियामें ये मंत्र पढे जायंगे यह बतलानेके लिये धौम्य याम्य साममंत्र पढ़ रहे थे। वनवासके लिये जिस समय पांडवोंने प्रस्थान किया उस समय धरती माताने भी नाना प्रकारके अशुभोंसे अपना शोक प्रकट किया। नारद ऋषि भी आकर धृतराष्ट्रसे कह गये कि दुर्योधनके अपराधसे सारे कौरवों और क्षत्रियोंका युद्धमें संहार होगा।

पांडव बनको जाने लगे तो उनके साथ अनेक प्रजाजन भी हो लिये थे। पांडवोंको बड़ी चिन्ता पड़ी कि इन सबको जंगलमें हम लोग कहांसे भोजन देंगे। धर्मराजने एक ऋषिके उपदेशसे सूर्य देवकी उपासना की जिस्से सूर्यदेवने प्रसन्न हो कर उन्हें एक थाली दी जिसका यह गुण था कि उस थालिमेंसे जबतक द्रौपदी ( अपने भोजन करनेसे पूर्व ) परोसती रहेगी तबतक

बराबर सबको भोजन मिलता जायगा। इससे बड़ा काम हुआ। इस थालीने बार बार पांडवोंको अतिथि-सत्कारमें सहायता दी। इस प्रकार स्थान स्थानपर ब्राह्मणों और ऋषियोंका सत्कार करते हुए काम्यक, द्वैत आदि बनोंमें पांडव घूमते रहे। समय समय श्रीकृष्ण भी दर्शन दे जाते थे जिससे उन्हें जंगलमें मंगलका अनुभव हुआ करता था। बनमें आकर ही व्यासजीने धर्मराजको प्रतिस्मृति नामकी अस्त्रविद्या सिखा दी। बीचमें अर्जुन इन्द्रके यहां अस्त्र लेने गया था। अमरावतीमें जाकर इन्द्र-के शत्रुओंको मारकर अर्जुनने अपना पराक्रम दिखाया। इन्द्रने एक बार उसके सत्वकी परीक्षा करनेकी अभिलाषासे रातके समय उर्वशी नामकी अप्सराको उसके पास भेज दिया। उर्वशी अर्जुनके सौन्दर्यपर मुग्ध थी परन्तु अर्जुनने उसे यही उत्तर दिया कि तुम मुझे मेरी माताके सामान पूज्य हो इसलिये पापकार्यसे मेरी रक्षा करो और अपने आश्रमको चली जाओ! अर्जुनके इंद्रियसंयमको देखकर इन्द्र बहुत ही प्रसन्न हुआ। सदाके लिये इन्द्र उसका मित्र हो गया और समय समयपर उसने उसकी सहायता भी की। इधर पांडव प्रवासके कष्टोंको झेलते हुए काल व्यतीत कर रहे थे। कई वर्ष बीतनेपर भी जब अर्जुन नहीं आया तो उन्हें चिन्ता पड़ी। परन्तु स्वर्गसे लोमश ऋषिने आकर सब वृत्तान्त कह सुनाया तो वे निश्चिन्त हुए। तब पांडवोंने सब तीर्थोंकी यात्रा की और नाना प्रकारके ऋषि-आश्रमोंका दर्शन करते हुए कभी जंगलोंमें, कभी पर्वतोंपर और कभी नदी या सरोवर के किनारे रहने लगे। अर्जुन निवात, कवच, कालखंज आदि राक्षसों-को मार कर देवकार्यमें कृतकृत्य हो इन्द्रके रथमें बैठ गन्धमादन पर्वतपर अपने भाइयोंसे आ मिला। शंकरका पाशुपतास्त्र, और इन्द्रका वज्रास्त्र लेकर अर्जुनको सकुशल लौटे देखकर पांडवोंको

अत्यानन्द हुआ। अबतक पांडवोंने बनवासमें ११ वर्ष बिताय थे।

इधर दुर्योधन, दुःशासन, शकुनि और कर्ण यह चांडाल चौकड़ी राज्य पाकर ही सन्तुष्ट न हो अनाथ पांडवोंको अपना वैभव दिखाकर उन्हें और दुखित करना चाहती थी। एक बार इसी विचारसे दुर्योधन, कर्ण आदि घोषयात्रापर निकले और जिस नदीके समीप पांडवोंका आश्रम था उसी नदीमें जलक्रीडा करने गये। वहां चित्रसेन गन्धर्व अपनी अप्सराओंके साथ जलक्रीडा कर ही रहा था। इस लिये और गन्धर्वोंने उन्हें धिक्कारा और लौट जानेके लिये कहा। इस अपमानको न सहकर दुर्योधनने युद्ध ठाना। पर युद्धमें कर्णको भागना पड़ा और चित्रसेनने दुर्योधनादिको उनकी स्त्रियोंके साथ कैद कर लिया! ठीक है, बबूरका बीज बोनेसे कहीं आम फलते हैं? अस्तु, यह हाल कौरवोंके मंत्रियोंने धर्मराजसे कहा तब पांडवोंने उन्हें मुक्त किया। स्त्रियोंके सामने इस प्रकार अपना अपमान होनेसे दुर्योधन जीवनसे निराश हो आत्महत्यापर उतारू हो गया। परन्तु कर्ण उसे समझा कर और यह प्रतिज्ञा करके कि मैं अर्जुनका वध करूंगा, उसे ठिकाने ले आया। कौरवोंने फिर विष्णुयाग नामका यज्ञ भी किया जिसमें युधिष्ठिरको भी उन्होंने बुलाया था। परन्तु युधिष्ठिरने अपनी सहानुभूति मात्र भेज दी। भीमने तो यह संदेशा भेजा कि अब मैं उसी रणयज्ञमें आऊंगा जिसमें शस्त्रोंके घर्षणसे अग्नि उत्पन्न की जायगी। दुर्योधनने दुर्वास ऋषिको प्रसन्न करके उन्हें पांडवोंका सत्व हरण करनेके लिये भेजा था। परन्तु दुर्वासा ही भयभीत होकर भाग गये। इसीके कुछ काल उपरान्त जब कि पांडव आश्रममें नहीं थे सिन्धुदेशके राजा जयद्रथने द्रौपदीपर बलात्कार करनेकी चेष्टा की। पांडवोंने आकर उसकी सेनाको भगाकर उसे कैद कर लिया पर धर्मराजके कहनेसे उसे जीवदान

दिया गया। इस प्रकार नाना संकटोंको झेलते हुए पांडवोंने बारह वर्ष पूरे किये।

वनवास समाप्त होनेपर अज्ञातवास आरंभ हुआ। विराट राजाके यहां द्रौपदी और पांचों पांडव एक एक करके भेष बदल कर आये। युधिष्ठिरने आकर कहा कि, 'मैं राजा युधिष्ठिरका मित्र हूं, मेरा नाम कंक है और मैं द्यूत-विद्यामें निपुण हूं–आपको आपके राज्यकार्यमें परामर्श देनेका काम भी कर सकता हूं।" राजाने कंकको अपना मंत्री बना लिया। भीमने आकर कहाः– "मैं रसोई बनानेमें कुशल हूं। इसके अतिरिक्त जंगली, मस्त बैल तथा मौकेपर पहलवानोंसे कुश्ती करता हूं।" द्रौपदी सैरन्ध्री बनकर विराटपत्नी सुदेष्णाके पास गयी। अर्जुनने स्त्री भेषमें आकर कहा कि, 'मैं बृहन्नड़ा हूं।' उसे राजाने नगरकी स्त्रियांको संगीतविद्या सिखलानेके कामपर नियुक्त किया। नकुल और सहदेव 'ग्रन्थिक' और 'तन्तिपाल' नाम धारण कर गोशाला और अश्वशालापर मुख्य नियुक्त हुए। सभी अपने अपने काममें अपूर्व कौशल दिखलाया करते थे और इस प्रकारसे अज्ञातवासका काल समाप्त होनेके कुछ ही पहिले सैरिंध्रीपर बलात्कार करनेकी चेष्टा करनेके कारण रानीका धर्मभाई कीचक भीमके हाथों मारा गया।

इसी अवसरपर मत्स्यदेशके राजा सुशर्माने एक तरफसे और कौरवोंने दूसरी तरफसे विराटकी राजधानीपर आक्रमण किया। पहिले सुशर्माकी चढ़ाई हुई। उससे सामना करनेके लिये विराट सेना लेकर आगे बढ़ा। घोर युद्ध हुआ। सुशर्माने विराटको पकड़ कर कैद किया पर धर्म, भीम, नकुल और सहदेव उसकी सहायताके लिये दौड़े और भीमने सुशर्माको हराकर विराटको छुड़ाया। उसी प्रकार उधर बृहन्नडाने (अर्जुन) कौरवोंकी चढ़ाईका

सामना लेनेके लिये विराटपुत्र उत्तरका सारथ्य करनेके बहाने दुर्योधन, कृप, द्रोण, अश्वत्थामा और अन्तमें भीष्मको भी पराजित किया और कौरवोंका मार भगाया। अबतक विराटको यह नहीं मालूम हुआ कि येही पांडव हैं। युद्धके तीसरे दिन, अज्ञातवासका काल समाप्त हो जानेसे, पांडवोंने अपने कपड़े बदले और विराटको अपना परिचय दिया। इसके बाद विराटराज्य और हस्तिनापुरके बीचकी सीमापर उपप्लव्य नामक नगरमें आकर पांडव रहने लगे। अभिमन्यु और द्रौपदीके पांचों पुत्र तथा श्रीकृष्ण, सुभद्रा, तथा द्रुपद भी यहां आगये। यहीं विराटकी प्रार्थनासे उसकी बेटी उत्तराके साथ अभिमन्युका विवाह हुआ।

अब श्रीकृष्ण और पांडव इस बातका विचार करने लगे कि इन्द्रप्रस्थका राज्य किस प्रकार मिलेगा। कौरव नीचता करके उसे हड़प जाना चाहते हैं। बचपनसे ही उन्होंने पांडवोंसे बैर किया है। बेहया होकर उन्होंने द्रौपदीका भरी सभामें अपमान किया है। इत्यादि बातें सोचनेसे यह आशा नहीं होती कि कौरव पांडवोंका राज्य उन्हें लौटा देना चाहेंगे। परन्तु भरसक सीधी राहसे ही काम निकालना उचित समझ कर उन्होंने कौरवोंसे पहिले राज्य मांगना और यदि उन्होंने यह स्वीकार न किया तो युद्ध करके राज्य ले लेना ही उन्होंने ठान लिया। इसकी तैयारी होने लगी। श्रीकृष्ण और राजा द्रुपद समयोचित परामर्श दे अपने अपने नगरको गये। पांडवोंने युद्धके समय सहायताकी आशासे सब राजाओंके पास दूत भेजे। द्रुपदने पांडवोंकी ओरसे सन्धिकी बातें करनेके लिये अपने पुरोहितको कौरवोंकी सभामें भेजा। पुरोहितने वहां जाकर पांडवोंका संदेसा कहा जिसका कुछ भी स्पष्ट उत्तर नहीं आया। परन्तु धृतराष्ट्रने संजयको पांडवोंके पास इसलिये भेजा कि वे उन्हें जाकर युद्धसे विमुख करें। पांडवोंने

उनसे कहाः—" हम भी तो यही चाहते हैं कि युद्ध न हो। सती द्रौपदीका अपमान, द्यूतका कपट, वनवास आदि सब भूल जानेके लिये तैयार हैं यदि हमें हमारा राज्य मिले अथवा कमसे कम पांच भाइयोंको पांच गांव ही मिल जायं। परन्तु दुर्योधन, दुःशासन, कर्ण और शकुनि इस चाडांल चौकडीको न्याय तो मालूम ही न था ! उन्होंने उत्तर दिया कि हम सुईकी नोकके बराबर भी जमीन देनेके लिये तैयार नहीं हैं चाहे युद्धमें हमारे प्राण भले ही चले जायं। भीष्म, द्रोण, विदुर आदि नीतिज्ञोंने कई प्रकारसे समझाया कि पांडवोंकी तरफ न्याय और धर्म है; अब उनको सताना छोडो, नहीं तो तुम्हीं लोगोंका सर्वनाश होगा। पांडवोंकी तरफ श्रीकृष्ण हैं; भीम और अर्जुन भी बड़े बली हैं—उनसे लड़कर जीतना असंभव है। पर दुर्योधन और कर्णको अपनी वीरताका बड़ा गर्व था। उस गर्वके मारे अन्धे होकर उन्होंने श्रीकृष्णकी निन्दा की, पांडवोंको मनमाना भला बुरा कह डाला और भीष्म जीकी भी निर्भत्सना की। 'विनाशकाले विपरीत बुद्धिः' होती है। तब पांडवोंने देखा कि इन दुष्टोंमें सुबुद्धि नहीं उत्पन्न होती तो अन्तमें श्रीकृष्ण स्वयं कौरव सभामें आये और वहां उन्होंने बड़े गंभीर स्वरसे धृतराष्ट्रको, दुर्योधनको और सारे सभासदोंको पांडवोंके पराक्रमका वर्णन करते हुए सन्धि करनेका उपदेश दिया। परन्तु दुर्योधनने न माना। उसने कहा कि युद्धमें चाहे मर मिटूंगा पर पांडवोंको राज्य न दूंगा। इसपर श्रीकृष्णने क्रुद्ध होकर कहा कि अच्छा तुझे अगर मिट्टीमें ही मिलना है तो तेरा यह हौसला भी पूरा होनेमें देर नहीं। धृतराष्ट्र और गान्धारीने भी उसे समझाया। पर वह किसीका जवाब न देकर सभासे उठकर चला गया। चाडांल चौकड़ीने फिर श्रीकृष्णको ही कैद करके पांडवोंका बल तोड़ डालना चाहा। उनका यह विचार जब

श्रीकृष्णको मालूम हुआ तो उन्होंने सभामें ही इन बातोंपर हंसकर कहा कि दुर्योधन मेरा क्या कर सकता है। मैं अकेला नहीं हूं। मेरे सब सहायक मेरे साथ हैं यह शायद दुर्योधन नहीं जानता। वह यदि मुझे पकड़नेका साहस करेगा तो आगमें पतंगकी तरह जल कर एक क्षणमें भस्म हो भस्म हो जायगा। इस समय श्रीकृष्णके शरिरसे विद्युत्का अपूर्व तेज निकल रहा था जिसे देख सारे सभासद मुग्ध हो गये। अन्तमें अब युद्धके बिना दूसरा उपाय नहीं रहा यह कह श्रीकृष्ण सभास्थानसे उठकर अपने रथपर सवार हो कर्णको साथ ले नगरके बाहर चले। राहमें कर्णको उन्होंने अपनी तरफ कर लेनेका प्रयत्न किया परन्तु कर्णने कहा कि अब ऐसा करना कृतघ्नता होगी। उसे अपनी पूर्व कार्य-वाहीपर पश्चात्ताप हुआ। पर अर्जुनसे बदला लेनेका स्मरण उसे अभी था। अस्तु, श्रीकृष्णने उसे कहा कि द्रोण, भीष्म, कृप और धृतराष्ट्रसे जाकर कह दो कि आजके सातवें दिन अमावस्याको युद्ध आरम्भ होगा। कर्ण श्रीकृष्णको नमस्कार कर विदा हुआ।

श्रीकृष्णने उपप्लव्य नगरमें पाण्डवोंके पास आकर सब वृत्तान्त कह सुनाया और युद्धकी तैयारी करनेके लिये कहा। पांडवोंकी सहायताके लिये ७ अक्षौहिणी सेना एकत्र हुई थी। द्रुपद, विराट, धृष्टद्युम्न, शिखंडी, सात्यकी, चेकितान और भीम सात योद्धा सात अक्षौहिणीके सेनापति हुए। इनका मुख्य सेनापति किसे बनाना चाहिये इस विषयमें बहुत भवति न भवति होनेके पश्चात् श्रीकृष्णके कहनेसे द्रौपदीका भाई धृष्टद्युम्न सेनापति हुआ। उधर कौरवोंके पक्षमें ११ अक्षौहिणी सेना एकत्र हुई जो पहिले हीसे कुरुक्षेत्रके मैदानमें आकर डट गयी थी। इसके प्रधान सेनानायक सबकी सम्मतिसे भीष्मजी हुए। भीष्मजी सत्यके पक्षपाती थे इसलिये पांडवोंकी जीत चाहते थे। परन्तु कौरवोंका नमक खाया था इस

लिये उन्हींके कार्यमें देह अर्पण करना उस मनस्वी बालब्रह्मचारीने उचित समझा और इसी विचारसे द्रोण, विदुर और कृप भी कौरवोंसे इस अवसरपर अलग नहीं हुए। अस्तु। इस प्रकारसे उस खूनकी प्यासी रणभूमिपर दोनों ओरकी सेनाएं आ पहुंचीं। पांडव सेनाका मुख पूर्व ओर था और कौरवसेनाका पश्चिम ओर। चारों ओर युद्ध ही युद्धका चित्र दिखायी देने लगा। हाथियोंकी गर्जना, घोड़ोंकी हिनहिनाहट, योद्धाओंके सिंहनाद, धनुष्योंका झंकार, भेरी, नगारे, शंख आदि वाद्योंके गंभीर ध्वनिसे कुरुक्षेत्र गूंजता रहा।

इस युद्धको देखनेके लिये व्यासजी धृतराष्ट्रको दिव्य दृष्टि देना चाहते थे। परन्तु सारा जन्म अंधे रहकर अब सबका सर्वनाश देखनेके लिये दिव्य दृष्टि लेकर मुझे क्या करना है यह कह कर धृतराष्ट्रने अपनी यह इच्छा प्रकट की कि मुझे किसी प्रकारसे युद्धके समाचार मालूम हो जाया करें इतना ही मैं चाहता हूं। इसलिये व्यासजीने संजयको दिव्यदृष्टि दी और यह वर दिया कि युद्धमें जो जो कुछ होगा वह सब तुम्हें दिखायी देगा। संजयने युद्धके समाचार धृतराष्ट्रको सुनानेका काम अपने ऊपर ले लिया। युद्धमें जय किसकी होगी इस विषयमें व्यासजीने यही राय दी कि—

यतो धर्मस्ततो जयः।



# श्रीमद्भगवद्गीता ।

## प्रथमोऽध्यायः ।

---

धृतराष्ट्र उवाच ।

धर्मक्षेत्र कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सवः ।
मामकाः पांडवाश्चैव किमकुर्वत संजय ॥ १ ॥

संजय उवाच ।

दृष्ट्वा तु पांडवानीकं व्यूढं दुर्योधनस्तदा ।
आचार्यमुपसंगम्य राजा वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥
पश्यैतां पांडुपुत्राणामाचार्य महतीं चमूम् ।
व्यूढां द्रुपदपुत्रेण तव शिष्येण धीमता ॥ ३ ॥
अत्र शूरा महेष्वासा भीमार्जुनसमा युधि ।
युयुधानो विराटश्च द्रुपदश्च महारथः ॥ ४ ॥
धृष्टकेतुश्चेकितानः काशिराजश्च वीर्यवान् ।
पुरुजित्कुंतिभोजश्च शैब्यश्च नरपुंगवः ॥ ५ ॥
युधामन्युश्च विक्रांत उत्तमौजाश्च वीर्यवान् ।
सौभद्रो द्रौपदेयाश्च सर्व एव महारथाः ॥ ६ ॥
अस्माकं तु विशिष्टा ये तान्निबोध द्विजोत्तम ।
नायका मम सैन्यस्य संज्ञार्थं तान्ब्रवीमि ते ॥ ७ ॥
भवान्भीष्मश्च कर्णश्च कृपश्च समितिंजयः ।
अश्वत्थामा विकर्णश्च सौमदत्तिस्तथैव च ॥ ८ ॥

अन्ये च बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः ।
नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः ॥ ९ ॥
अपर्याप्तं तदस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितम् ।
पर्याप्तं त्विदमेतेषां बलं भीमाभिरक्षितम् ॥ १० ॥
अयनेषु च सर्वेषु यथाभागमवस्थिताः ।
भीष्ममेवाभिरक्षंतु भवंतः सर्व एव हि ॥ ११ ॥
तस्य संजनयन्हर्षं कुरुवृद्धः पितामहः ।
सिंहनादं विनद्योच्चैः शंखं दध्मौ प्रतापवान् ॥ १२ ॥
ततः शंखाश्च भेर्यश्च पणवानकगोमुखाः ।
सहसैवाभ्यहन्यंत स शब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥ ३१ ॥
ततः श्वेतैर्हयैर्युक्ते महति स्यंदने स्थितौ ।
माधवः पांडवश्चैव दिव्यौ शंखौ प्रदध्मतुः ॥ १४ ॥
पांचजन्यं हृषीकेशो देवदत्तं धनंजयः ।
पौंड्रं दध्मौ महाशंखं भीमकर्मा वृकोदरः ॥ १५ ॥
अनंतविजयं राजा कुंतीपुत्रो युधिष्ठिरः ।
नकुलः सहदेवश्च सुघोषमणिपुष्पकौ ॥ १६ ॥
काश्यश्च परमेष्वासः शिखंडी च महारथः ।
धृष्टद्युम्नो विराटश्च सात्यकिश्चापराजितः ॥ १७ ॥
द्रुपदो द्रौपदेयाश्च सर्वशः पृथिवीपते ।
सौभद्रश्च महाबाहुः शंखान्दध्मुः पृथक् पृथक् ॥ १८ ॥
स घोषो धार्तराष्ट्राणां हृदयानि व्यदारयत् ।
नभश्च पृथिवीं चैव तुमुलो व्यनुनादयन् ॥ १९ ॥
अथ व्यवस्थितान्दृष्ट्वा धार्तराष्ट्रान्कपिध्वजः ।

प्रवृत्ते शस्त्रसंपाते धनुरुद्यम्य पांडवः ॥ २० ॥
हृषीकेशं तदा वाक्यमिदमाह महीपते ।

अर्जुन उवाच ।

सेनयोरुभयोर्मध्ये रथं स्थापय मेऽच्युत ॥ २१ ॥
यावदेतान्निरीक्षेऽहं योद्धुकामानवस्थितान् ।
कैर्मया सह योद्धव्यमस्मिन्रणसमुद्यमे ॥ २२ ॥
योत्स्यमानानवेक्षेऽहं य एतेऽत्र समागताः ।
धार्तराष्ट्रस्य दुर्बुद्धेर्युद्धे प्रियचिकीर्षवः ॥ २३ ॥

संजय उवाच ।

एवमुक्तो हृषीकेशो गुडाकेशेन भारत ।
सेनयोरुभयोर्मध्ये स्थापयित्वा रथोत्तमम् ॥ २४ ॥
भीष्मद्रोणप्रमुखतः सर्वेषां च महीक्षिताम् ।
उवाच पार्थ पश्यैतान्समवेतान्कुरूनिति ॥ २५ ॥
तत्रापश्यत्स्थितान्पार्थः पितॄनथ पितामहान् ।
आचार्यान्मातुलान्भ्रातॄन्पुत्रान्पौत्रान्सखींस्तथा ॥ २६ ॥
श्वशुरान्सुहृदश्चैव सेनयोरुभयोरपि ।
तान्समीक्ष्य स कौन्तेयः सर्वान्बंधूनवस्थितान् ॥ २७ ॥
कृपया परयाविष्टो विषीदन्निदमब्रवीत् ।

अर्जुन उवाच ।

दृष्ट्वेमं स्वजनं कृष्ण युयुत्सुं समुपस्थितम् ॥ २८ ॥
सीदंति मम गात्राणि मुखं च परिशुष्यति ।
वेपथुश्च शरीरे मे रोमहर्षश्च जायते ॥ २९ ॥
गांडीवं स्रंसते हस्तात्त्वक्चैव परिदह्यते ।

न च शक्नोम्यवस्थातुं भ्रमतीव च मे मनः ॥ ३० ॥
निमित्तानि च पश्यामि विपरीतानि केशव ।
न च श्रेयोऽनुपश्यामि हत्वा स्वजनमाहवे ॥ ३१ ॥
न कांक्षे विजयं कृष्ण न च राज्यं सुखानि च ।
किं नो राज्येन गोविंद किं भोगैर्जीवितेन वा ॥ ३२ ॥
येषामर्थे कांक्षितं नो राज्यं भोगाः सुखानि च ।
त इमेऽवस्थिता युद्धे प्राणांस्त्यक्त्वा धनानि च ॥ ३३ ॥
आचार्याः पितरः पुत्रास्तथैव च पितामहाः ।
मातुलाः श्वशुराः पौत्राः श्यालाः संबन्धिनस्तथा ॥ ३४ ॥
एतान्नहंतुमिच्छामि घ्नतोऽपि मधुसूदन ।
अपि त्रैलोक्यराज्यस्य हेतोः किं नु महीकृते ॥ ३५ ॥
निहत्य धार्तराष्ट्रान्नः का प्रीतिः स्याज्जनार्दन ।
पापमेवाश्रयेदस्मान्हत्वैतानाततायिनः ॥ ३६ ॥
तस्मान्नार्हा वयं हंतुं धार्तराष्ट्रान्स्वबांधवान् ।
स्वजनं हि कथं हत्वा सुखिनः स्याम माधव ॥ ३७ ॥
यद्यप्येते न पश्यंति लोभोपहतचेतसः ।
कुलक्षयकृतं दोषं मित्रद्रोहे च पातकम् ॥ ३८ ॥
कथं न ज्ञेयमस्माभिः पापादस्मान्निवर्तितुम् ।
कुलक्षयकृतं दोषं प्रपश्यद्भिर्जनार्दन ॥ ३९ ॥
कुलक्षये प्रणश्यंति कुलधर्माः सनातनाः ।
धर्मे नष्टे कुलं कृत्स्नमधर्मोऽभिभवत्युत ॥ ४० ॥
अधर्माभिभवात्कृष्ण प्रदुष्यंति कुलस्त्रियः ।
स्त्रीषु दुष्टासु वार्ष्णेय जायते वर्णसंकरः ॥ ४१ ॥

संकरो नरकायैव कुलघ्नानां कुलस्य च ।
पतंति पितरो ह्येषां लुप्तपिंडोदकक्रियाः ॥ ४२ ॥
दोषैरेतैः कुलघ्नानां वर्णसंकरकारकैः ।
उत्साद्यंते जातिधर्माः कुलधर्माश्च शाश्वताः ॥ ४३ ॥
उत्सन्नकुलधर्माणां मनुष्याणां जनार्दन ।
नरके नियतं वासो भवतीत्यनुशुश्रुम ॥ ४४ ॥
अहो बत महत्पापं कर्तुं व्यवसिता वयम् ।
यद्राज्यसुखलोभेन हंतुं स्वजनमुद्यताः ॥ ४५ ॥
यदि मामप्रतीकारमशस्त्रं शस्त्रपाणयः ।
धार्तराष्ट्रा रणे हन्युस्तन्मे क्षेमतरं भवेत् ॥ ४६ ॥

संजय उवाच ।

एवमुक्त्वार्जुनः संख्ये रथोपस्थ उपाविशत् ।
विसृज्य सशरं चापं शोकसंविग्नमानसः ॥ ४७ ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादेऽर्जुनविषादयोगो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

## द्वितीयोऽध्यायः ।

संजय उवाच ।

तं तथा कृपयाविष्टमश्रुपूर्णाकुलेक्षणम् ।
विषीदंतमिदं वाक्यमुवाच मधुसूदनः ॥ १ ॥

श्रीभगवानुवाच ।

कुतस्त्वा कश्मलमिदं विषमे समुपस्थितम् ।
अनार्यजुष्टमस्वर्ग्यमकीर्तिकरमर्जुन ॥ २ ॥

क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते ।
क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप ॥ ३ ॥

अर्जुन उवाच ।

कथं भीष्ममहं संख्ये द्रोणं च मधुसूदन ।
इषुभिः प्रतियोत्स्यामि पूजार्हावरिसूदन ॥ ४ ॥
गुरूनहत्वा हि महानुभावान् श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके ।
हत्वार्थकामांस्तु गुरूनिहैव भुंजीय भोगान्रुधिरप्रदिग्धान् ॥ ५ ॥
न चैतद्विद्मः कतरन्नो गरीयो यद्वा जयेम यदि वा नो जयेयुः ।
यानेव हत्वा न जिजीविषामस्तेऽवस्थिताः प्रमुखे धार्तराष्ट्राः ॥ ६ ॥
कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः पृच्छामि त्वां धर्मसंमूढचेताः ।
यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम् ॥ ७
न हि प्रपश्यामि ममापनुद्याद् । यच्छोकमुच्छोषणमिंद्रियाणाम् ।
अवाप्य भूमावसपत्नमृद्धं । राज्यं सुराणामपि चाधिपत्यम् ॥ ८ ॥

संजय उवाच ।

एवमुक्त्वा हृषीकेशं गुडाकेशः परंतप ।
न योत्स्य इति गोविंदमुक्त्वा तूष्णीं बभूव ह ॥ ९ ॥
तमुवाच हृषीकेशः प्रहसन्निव भारत ।
सेनयोरुभयोर्मध्ये विषीदंतमिदं वचः ॥ १० ॥

श्रीभगवानुवाच ।

अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्च भाषसे ।
गतासूनगतासूंश्च नानुशोचंति पंडिताः ॥ ११ ॥
न त्वेवाहं जातु नासं न त्वं नेमे जनाधिपाः ।
न चैव न भविष्यामः सर्वे वयमतः परम् ॥ १२ ॥

देहिनोऽस्मिन्यथा देहे कौमारं यौवनं जरा ।
तथा देहांतरप्राप्तिर्धीरस्तत्र न मुह्यति ॥ १३ ॥
मात्रास्पर्शास्तु कौंतेय शीतोष्णसुखदुःखदाः ।
आगमापायिनोऽनित्यास्तांस्तितिक्षस्व भारत ॥ १४ ॥
यं हि न व्यथयंत्येते पुरुषं पुरुषर्षभ ।
समदुःखसुखं धीरं सोऽमृतत्वाय कल्पते ॥ १५ ॥
नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः ।
उभयोरपि दृष्टोंऽतस्त्वनयोस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ १६ ॥
अविनाशि तु तद्विद्धि येन सर्वमिदं ततम् ।
विनाशमव्ययस्यास्य न कश्चित्कर्तुमर्हति ॥ १७ ॥
अंतवंत इमे देहा नित्यस्योक्ताः शरीरिणः ।
अनाशिनोऽप्रमेयस्य तस्माद्युज्यस्व भारत ॥ १८ ॥
य एनं वेत्ति हंतारं यश्चैनं मन्यते हतम् ।
उभौ तौ न विजानीतो नायं हंति न हन्यते ॥ १९ ॥
न जायते म्रियते वा कदाचि-। न्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो। न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥२०॥
वेदाविनाशिनं नित्यं य एनमजमव्ययम् ।
कथं स पुरुषः पार्थ कं घातयति हंति कम् ॥ २१ ॥
वासांसि जीर्णानि यथा विहाय। नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-। न्यन्यानि संयाति नवानि देही।२२॥
नैनं छिंदंति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः ।
न चैनं क्लेदयंत्यापो न शोषयति मारुतः ॥ २३ ॥
अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च ।

नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः ॥ २४ ॥
अव्यक्तोऽयमचिंत्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते ।
तस्मादेवं विदित्वैनं नानुशोचितुमर्हसि ॥ २५ ॥
अथ चैनं नित्यजातं नित्यं वा मन्यसे मृतम् ।
तथापि त्वं महाबाहो नैनं शोचितुमर्हसि ॥ २६ ॥
जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च ।
तस्मादपरिहार्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ॥ २७ ॥
अव्यक्तादीनि भूतानि व्यक्तमध्यानि भारत ।
अव्यक्तनिधनान्येव तत्र का परिदेवना ॥ २८ ॥
आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेनमाश्चर्यवद्वदति तथैव चान्यः ।
आश्चर्यवच्चैनमन्यः शृणोति श्रुत्वाप्येनं वेद न चैव कश्चित् ॥ २९ ॥
देही नित्यमवध्योऽयं देहे सर्वस्य भारत ।
तस्मात्सर्वाणि भूतानि न त्वं शोचितुमर्हसि ॥ ३० ॥
स्वधर्ममपि चावेक्ष्य न विकंपितुमर्हसि ।
धर्म्याद्धि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत्क्षत्रियस्य न विद्यते ॥ ३१ ॥
यदृच्छया चोपपन्नं स्वर्गद्वारमपावृतम् ।
सुखिनः क्षत्रियाः पार्थ लभंते युद्धमीदृशम् ॥ ३२ ॥
अथ चेत्त्वमिमं धर्म्यं संग्रामं न करिष्यसि ।
ततः स्वधर्मं कीर्तिं च हित्वा पापमवाप्स्यसि ॥ ३३ ॥
अकीर्तिं चापि भूतानि कथयिष्यन्ति तेऽव्ययाम् ।
संभावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते ॥ ३४ ॥
भयाद्रणादुपरतं मंस्यंते त्वां महारथाः ।
येषां च त्वं बहुमतो भूत्वा यास्यसि लाघवम् ॥ ३५ ॥

अवाच्यवादांश्च बहून्वदिष्यंति तवाहिताः ।
निंदंतस्तव सामर्थ्यं ततो दुःखतरं नु किम् ॥ ३६ ॥
हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम् ।
तस्मादुत्तिष्ठ कौंतेय युद्धाय कृतनिश्चयः ॥ ३७ ॥
सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ ।
ततो युद्धाय युज्यस्व नैवं पापमवाप्स्यसि ॥ ३८ ॥

एषा तेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिर्योगे त्विमां शृणु ।
बुद्ध्या युक्तो यया पार्थ कर्मबंधं प्रहास्यसि ॥ ३९ ॥
नेहाभिक्रमनाशोऽस्ति प्रत्यवायो न विद्यते ।
स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात् ॥ ४० ॥

व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनंदन ।
बहुशाखा ह्यनंताश्च बुद्धयोऽव्यवसायिनाम् ॥ ४१ ॥
यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदंत्यविपश्चितः ।
वेदवादरताः पार्थ नान्यदस्तीति वादिनः ॥ ४२ ॥
कामात्मानः स्वर्गपरा जन्मकर्मफलप्रदाम् ।
क्रियाविशेषबहुलां भोगैश्वर्यगतिं प्रति ॥ ४३ ॥

भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम् ।
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ॥ ४४ ॥
त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ।
निर्द्वंद्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान् ॥ ४५ ॥
यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके ।
तावान्सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः ॥ ४६ ॥
कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।

